# प्रकाशकीय वक्तव्य

संसार की प्रायः अन्य सभी भाषाओं का व्याकरण केवल शुद्ध रूप से तत्तत् भाषा लिखने और बोलने का सहायक मात्र होता है; किन्तु संस्कृत का व्याकरण एक स्वतन्त्र शास्त्र ही है और एक विचार-शास्त्र के रूप में ही अपना महत्त्व रखता है। विषय की व्यापकता तथा गम्भीरता की दृष्टि से "द्वादशभिर्वर्षैर्व्याकरणं श्रूयते" प्राचीन मनीषियों का यह कथन सर्वथा सत्य है।

आज के इस व्यस्त युग में केवल संस्कृत-व्याकरण के ज्ञान के लिए इतना अधिक समय देना सबके लिए संभव नहीं है। अतः पिछली सदी में जब संस्कृत के प्रति पाश्चात्त्य विद्वानों का ध्यान आकर्षित हुआ तभी से सरल ढंग से और अल्प समय में संस्कृत भाषा सीखने की उपयोगी शैली का अन्वेषण होने लगा और नवीन शैली में पुस्तकों का निर्माण भी प्रारम्भ हुआ। उसी क्रम में बनारस गवर्नमेंन्ट संस्कृत कालेज के तत्कालीन अध्यक्ष डॉ० जे० आर० वैलेन्टाइन कृत अंग्रेजी माध्यम से विरचित "*Sanskrit First Lesson*" नामक पुस्तक का प्रकाशन हुआ। विद्वान् लेखक की उपर्युक्त कृति अपने महत्त्व और उपयोगिता के कारण देश-विदेश के संस्कृत शिक्षार्थियों में विशेष प्रसिद्ध हुई।

लेखक के अपने विज्ञापन से पता चलता है कि उक्त पुस्तक अंग्रेज विद्यार्थियों को दृष्टि में रखकर ही लिखी गई थी। किन्तु अनुभव की बात यह है कि उपर्युक्त पुस्तक संस्कृत का प्रारम्भिक ज्ञान प्राप्त करने वाले भारतीय विद्यार्थियों के लिए भी कम उपयोगी नहीं है। इसके अतिरिक्त

भारतीय संस्कृति से प्रेम रखने वाले तथा गीता, उपनिषद्, पुराण और संस्कृत के प्रसिद्ध कवियों की रचनाओं के अध्ययन की इच्छा रखने वाले जिज्ञासुओं के लिए भी यह पुस्तक बहुत ही उपादेय है।

उपर्युक्त उपयोगिता को ध्यान में रख कर ही इसे नवीन परिधान में पाठकों के सम्मुख प्रस्तुत किया जा रहा है। इस संस्करण की विशेषता यह है कि इसमें मूल अँग्रेजी के साथ ही प्राञ्जल हिन्दी में उसका अनुवाद भी संलग्न है; जिससे केवल हिन्दी जानने वाले विद्यार्थी भी डॉ० वैलेन्टाइन के परिश्रम का लाभ उठा सकेंगे।

यदि इस पुस्तक से संस्कृत के जिज्ञासुओं और विद्यार्थियों का कुछ भी कल्याण हो सका तो उससे अनुवादक और प्रकाशक दोनों ही अपने श्रम को सफल समझेंगे।

"यावद् भारतवर्षं स्याद् यावद् विन्ध्यहिमाचलौ।
यावद् गङ्गा च गोदा च तावदेव हि संस्कृतम्॥"

—एच्० एच्० विलसन

# विज्ञापन

उत्तर-पश्चिमी प्रान्तों की सरकार ने यह मत अपनाया है कि गवर्नमेण्ट कालेजों में अंग्रेज विद्यार्थियों द्वारा संस्कृत के अध्ययन को उस प्रकार के मानसिक प्रशिक्षण के साधनरूप में उपस्थित किया जा सकता है जिसे यूरोप में लैटिन और ग्रीक का अध्ययन प्रस्तुत करता है।

इस "प्रथम पाठों" में, जिनकी योजना श्री टी० के० एर्नोल्ड के "फर्स्ट लैटिन बुक" के आधार पर की गयी है, और जो किसी नियमित संस्कृत व्याकरण के अध्ययन के पूर्व पढ़े जाने के लिए रचे गये है, उन शब्दों की रचना में जो नियमित व्याकरणों में पाठक के सामने आरम्भ में ही आ खड़े होते हैं, वर्णों की सन्धि के व्युत्पत्तिपरक नियमों को इस कृति के दूसरे भाग के लिए छोड़ दिया गया है—आरम्भ में केवल उन्हीं सन्धि-नियमों पर ध्यान आकर्षित किया गया है—जो वाक्य में एक साथ आने वाले सिद्ध शब्दों के रूप में परिवर्तन के लिये काम आते हैं।

प्रथमतः उन रूपों पर भी ध्यान आकृष्ट किया गया है (यथा क्रिया के प्रथमपुरुष एकवचन का रूप) जिनमें वाक्यों मे बहुशः प्रयुक्त होने वाले शब्द पाये जाते हैं और विद्यार्थियो को तत्काल ऐसे अभ्यास करने को दिये गये हैं, जिनमे अनेक उपयोगी शब्दों की इतनी बार आवृत्ति की गई है कि उनके पुनः जल्दी भूल जाने की संभावना नहीं रह जाती। प्रगति करने के साथ-साथ छात्र इसमे संभवतः यह आनन्ददायक अनुभव प्राप्त करेगा कि वह प्रगति कर रहा है—और इस विषय प्रवेश पर अधिकार प्राप्त कर लेने के बाद वह सरलता

से ऐसे व्याकरण से भयभीत नहीं होगा जो विषय के नितान्त नीरस प्रारम्भिक सूत्रों से प्रारम्भ होता है—जैसे प्रोफेसर विलसन और विलिअम्स के व्याकरण या अंग्रेजी अनुवाद सहित लघुकौमुदी।

यदि ऐसा सोचा जाय कि इसमें सीखने वाले के मानसिक प्रयत्न के ऊपर बहुत कम बल डाला गया है—तो इसका उत्तर यह है कि इन अभ्यासों का मुख्य प्रयोजन उतना मानसिक प्रयत्न को उत्तेजित करना नहीं हैं जितना कि सीखने वाले के स्मृतिपटल पर एक ऐसे विषय की कुछ विस्तृत रूपरेखा अङ्कित करना, जो यदि पहले ही अपने सभी सूक्ष्म विस्तारों के साथ प्रस्तुत किया जाय तो अरुचिकर और उद्वेगकारी सिद्ध हो सकता है।

बनारस कॉलिज
८वीं सितम्बर, १८५०

जे० आर० बी०

## ADVERTISEMENT

The opinion has been adopted by the Government of the N. W. Provinces that the study of Sanskrit by the English pupils in the Government Colleges, might be made to furnish a means of mental discipline analogous to that which the study of the Latin and the Greek furnishes in Europe.

In these "First Lessons", the plan of which was suggested by Mr. T. K. Arnold's "First Latin Book", and which are intended to precede the study of any regular Sanskrit Grammar, the etymological rules for the permutation of letters in the formation of words which in the regular grammars the learner encounters at the outset, are remitted to a later division of the work,—attention being called at outset to those syntactical rules only—and to each rule only when a special occasion for it arises—which are of constant application in modifying the appearance of perfect words when they come together in a sentence.

Attention is also confined, in the first instance, to those forms, ( such as the 3d person singular of the verb ) in which the most constantly recurring words present themselves in sentences, and the pupil is set at once to write exercises, in which a number of useful words are repeated to frequently as to render unlikely their being readily forgotten again. The

pupil, whilst making progress, will here probably have the pleasant feeling that he is making progress—and, after mastering this introduction, he will not be so readily repelled by a grammar which starts from the driest elements of the subject—like the grammars of Professors Wilson and Williams, or the *Laghu Kaumudi* with its English Version.

If it should be thought that too little demand is here made upon the learner for the exertion of mental effort—the reply is this, that the main purpose of these exercises is not so much to provoke mental effort as to imprint on the memory of the learner some of the broadest outlines of a subject which, when first presented in all its details, is apt to prove repulsively bewildering.

*Benares College,*
*8th September, 1850.*

J. R. B.

# विषय-सूची

# CONTENTS

# INTRODUCTION

# प्रवेश

## THE DEVANA'GARI' ALPHABET

## देवनागरी वर्णमाला

The vowels, in the following pages, must be pronounced as follows : viz., a as in *Roman ; â* as in *father; i* as in *it; î* as in *police; u* as in *push; ū* as in *rude; e* as in *there; ai* as in *aisle; o* as in *so; au as ow* in *now.* The consonants are, in general, pronounced as in English. But *th* and *ph* must be sounded as in the words *anthill* and *uphill*, not as in *this* and *philology*.

### VOWELS स्वर

अ *a*, आ *â*. इ *i*, ई *î*. उ *u*, ऊ *ū*. ऋ *ṛ*, ॠ *ṝ*, ऌ *ḷ*, ॡ *ḹ*, ए *e*, ऐ *ai*, ओ *o*, औ *au*, ˙ *(anusvâra) ṁ*. : *( visarga ) ḥ*.

### CONSONANTS व्यञ्जन

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Gutturals | कण्ठ्य | क *ka,* | ख *kha,* | ग *ga,* | घ *gha,* | ङ *ṅa.* |
| Palatals | तालव्य | च *ca,* | छ *cha,* | ज *ja,* | झ *jha,* | ञ *ña.* |
| Cerebrals | मूर्धन्य | ट *ṭa,* | ठ *ṭha.* | ड *ḍa,* | ढ *ḍha,* | ण *ṇa.* |
| Dentals | दन्त्य | त *ta,* | थ *tha,* | द *da,* | ध *dha.* | न *na.* |
| Labials | ओष्ठ्य | प *pa,* | फ *pha,* | ब *ba,* | भ *bha,* | म *ma.* |

Semi-vowels अन्तःस्थ

य *ya,* र *ra,* ल *la,* व *va.*

Sibilants and Aspirate

श *śa*, ष *ṣa*, स *sa*, ह *ha*.

The above forms of the *vowels* are used only at the beginning of a syllable. The vowel अ *a* is inherent in every consonant, and is sounded after every one which has not the mark of a pause thus—( viz., ् ) subscribed, nor another vowel, in a contracted shape, attached to it. These other vowels, when not at the beginning of a syllable, assume the following contracted shapes.

स्वरों के ऊपर लिखे गये रूपों का प्रयोग केवल शब्द-खण्ड ( सिलेबिल ) के प्रारम्भ में होता है। 'अ' स्वर प्रत्येक व्यञ्जन में रहता है और इसका उच्चारण ऐसे प्रत्येक व्यञ्जन के अन्त में होता है जिसमें ् इस प्रकार व्यक्त किया जाने वाला विराम का चिह्न नहीं होता और न कोई दूसरा स्वर अपने संक्षिप्त रूप में जुड़ा होता है। ये दूसरे स्वर जब किसी शब्द-खण्ड के आरम्भ में नहीं आते तो निम्नाङ्कित संक्षिप्त रूप ग्रहण कर लेते हैं।

MEDIAL AND FINAL FORMS OF THE VOWELS

## स्वरों के मध्यवर्त्ती एवं अन्त्य रूप

ा *â*, ि *i*, ी *î*, ु *u*, ू *ū*, ृ *ṛ*, ॄ *ṝ*, ॢ *ḷ*, ॣ *ḹ*, े *e*, ै *ai*, ो *o*, ौ *au*.

*Example of the Vowels following the letter* क् *k*.

क् के बाद आने वाले स्वरों के उदाहरण :—

क *ka*, का *kā*, कि *ki*, की *kî*, कु *ku*, कू *kū*, कृ *kṛ*, कॄ *kṝ*, कॢ *kḷ*, कॣ *kḹ*, के *ke*, कै *kai*, को *ko*, कौ *kau*, कं *kaṃ*, कः *kaḥ*. The vowels *u* and *ū* are added to the letter र् *r* thus—रु *ru*, रू *rū*.

र् के साथ उ और ऊ स्वर इस प्रकार जोड़े जाते हैं—रु, रू ।

When two or more consonants meet without the intervention of a vowel, they coalesce and become one conjunct character. These compounds are formed by writing the subsequent consonant under the first, by blending them in a particular way, or by writing them in their usual order, omitting the perpendicular stroke of each letter except the last.

जब दो या अधिक व्यञ्जन मिलते हैं और उनके बीच कोई स्वर नहीं होता तो वे मिलकर एक संयुक्त व्यञ्जन बन जाते हैं । इन संयुक्त रूपों को पहले वाले व्यञ्जन के नीचे बाद वाले व्यञ्जन को लिखकर, उन्हें एक खास ढंग से एकसाथ मिलाकर अथवा अन्तिम व्यञ्जन के अतिरिक्त पूर्व के व्यञ्जनों की आखिरी खड़ी रेखा का लोप करते हुए उन्हें उनके सामान्यक्रम में लिखकर बनाया जाता है ।

The letter र् *r*, when it immediately precedes a consonant, is written above it, in the form of a crescent, thus—र्ग *rga* ; when it immediately follows one, it is written as a slanting line beneath it, thus क्र *kra*, ग्र *gra*.

जब 'र्' वर्ण किसी व्यञ्जन के ठीक पहले आता है तो इसे उस व्यञ्जन के ऊपर अर्धचन्द्र के रूप में इस प्रकार लिखा जाता है—र्ग; जब यह किसी व्यञ्जन के तत्काल बाद आता है तो यह उस व्यञ्जन के नीचे एक तिरछी रेखा के रूप में इस प्रकार लिखा जाता है-क्र, ग्र ।

The following are among the most frequently recurring of the

CONJUNCT CONSONANTS

निम्नलिखित बहुशः प्रयुक्त होने वाले संयुक्त व्यञ्जन हैं :—

क्त *kta*, क्व *kva*, क्त्व *ktva*, क्ष *kṣa*, क्ष्य *kṣya*, क्ष्व *kṣva*

ख्य *khya*, ग्र *gra*, ग्र्य *grya*, घ्न *ghna*, ङ्क *ṅka*, ङ्ग *ṅga*
च्च *cca*, च्छ *ccha*, ज्ज *jja*, ज्ञ *jña**, ज्य *jya*, ज्र *jra*,
ञ्च *ñca*, ण्ट *ṇṭa*, त्त *tta*, त्न *tna*, त्र्य *trya*, त्व *tva*,
द्द *dda*, द्ध *ddha*, द्भ *dbha*, द्भ्य *dbhya*, द्य *dya*, द्र *dra*,
ध्व *dhva*, न्त्य *ntya*, न्त्र *ntra*, प्त *pta*, भ्य *bhya*, श्च *śca*,
श्र *śra*, ष्ट *ṣṭa*, स्त *sta*, स्त्र *stra*, स्थ *stha*, स्य *sya*,
ह्न *hna*, ह्म *hma*, ह्य *hya*, ह्र *hra*.

## *Lesson 1.* पाठ १

1. A Sanskrit noun, as it stands in the dictionary, is said to be in the *crude form.*

संस्कृत का संज्ञा शब्द जिस रूप में शब्दकोश में होता है उसे प्रातिपदिक या असिद्ध रूप में स्थित कहते हैं।

2. Nouns in the crude form, end either in a vowel, or in a consonant.

प्रातिपदिक की अवस्था में संज्ञा शब्दों का अन्त या तो स्वर से होता है या व्यञ्जन से।

3. The vowels with which most nouns end are अ *a*, आ *â*, इ *i*, ई *î*, उ *u*, and ऋ *ṛ*.

अधिकांश संज्ञाओं के अन्त में आने वाले स्वर हैं :—अ, आ, इ, ई, उ तथा ऋ।

4. Nouns are *Masculine, Feminine, Neuter,* Name of males are masculine, and those of females feminine; but many words are masculine or feminime, which are names neither of males nor of females. For example,

* Commonly pronounced *gya* or even *dyña.*
सामान्यतः इसका उच्चारण 'ग्य' या द्य्ञ की तरह भी किया जाता है।

रथ *ratha* 'a car' is masculine; and चिन्ता *cintâ* 'reflection' is feminine.

संज्ञा शब्द पुंल्लिङ्ग, स्त्रीलिङ्ग, नपुंसकलिङ्ग होते हैं। पुरुषों के नाम पुंल्लिङ्ग और स्त्रियों के नाम स्त्रीलिङ्ग होते हैं; किन्तु बहुत से ऐसे शब्द भी पुल्लिङ्ग या स्त्रीलिङ्ग होते हैं जो न तो पुरुषों के नाम हैं और न स्त्रियों के। उदाहरण के लिए 'रथ' पुल्लिङ्ग है और 'चिन्ता' स्त्रीलिङ्ग।

5. By adding to, or otherwise changing the crude form of the noun, seven different forms, with different senses, are obtained. These altered forms are called *cases.*

संज्ञा के प्रातिपदिक रूप के साथ प्रत्यय जोड़कर या उनमें परिवर्तन करके सात विभिन्न अर्थ देने वाले सात प्रकार के रूप बनते हैं। इन परिवर्तित रूपों को कारक कहते हैं।

6. The 1 st case is that in which a noun appears when it denotes the *subject* spoken of in the sentence. This case is called the *Subjective*, or, more commonly, the *Nominative,* case.

प्रथम कारक वह होता है जिसमें संज्ञा शब्द वाक्य में उक्त कर्त्ता का बोधक होता है। इस कारक को कर्तृप्रधान या अधिक प्रचलित रूप में कर्त्ता कारक कहते हैं।

7. Words which, in the *crude form,* end in the vowels set down in N0. 3, commonly make the Nominative by altering the terminations thus:—

जिस शब्दों के प्रातिपदिक रूप के अन्त में ऊपर ३ के अन्तर्गत दिये गये स्वर आते हैं उनके प्रायः इस प्रकार विभक्ति के प्रत्यय को परिवर्तित करके कर्त्ता के रूप बनते हैं :—

अ *a* becomes, in the Nominative, अः *aḥ*.
इ *i* —— —— इः *iḥ*.
ई *ī* —— —— ईः *īḥ*.
उ *u* —— —— उः *uḥ*.
ऋ *ṛ* —— —— आ *ā*.

N. B.—*Neuter* nouns ending in अ *a* make the Nominative in अं *aṁ*.

द्रष्टव्य—जिन नपुंसकलिङ्ग संज्ञाओं के अन्त में 'अ' होता है उनका कर्त्ता में 'अं' हो जाता है।

*Exercise 1.* अभ्यास १

8. Write down the Nominative case of each of the following words both in Devanāgarī & English character

८. निम्नलिखित शब्दों का कर्त्ता कारक का रूप लिखो :—

VOCABULARY I शब्दावली १

अश्व ( घोड़ा ) *aśva* a horse.
इच्छा ( विचार ) *icchā* wish.
आसन [ नपु०* ] ( बैठने का आसन ) *āsana* ( n.* ) a seat.
अग्नि ( आग ) *agni* fire.
काक ( कौआ ) *kāka* a crow.
माला ( माला ) *mālā* garland.
श्री ( समृद्धि ) *śrī* prosperity.
गुण ( विशेषता ) *guṇa* a quality.
पितृ ( पिता ) *pitṛ* a father.
वचन [ नपु०* ] ( बोली ) *vacana* ( n. ) speech.

* The letter 'n' indicates that the word is Neuter.
नपु० नपुंसकलिङ्ग

चन्द्र ( चन्द्रमा ) *candra* the moon.
देव ( देवता ) *deva* a god.
पूजा ( पूजा ) *pūjā* worship.
गृह [ नपुं० ] ( घर ) *gṛha* ( n. ) a house.
धर्म ( पुण्य ) *dharma* merit.
वीणा ( वीणा ) *vīṇā* a lute.
बुद्धि ( समझ ) *buddhi* understanding.
गुरु ( उपदेशक ) *guru* preceptor.
जल ( पानी ) *jala* ( n. ) water.
फल ( फल ) *phala* ( n ) fruit.
रावण ( रावण ) *rāvaṇa* Rāvaṇa.
वृक्ष ( पेड़ ) *vṛkṣa* a tree.
बक ( बगुला ) *baka* a crane.
दुःख ( दुःख ) *duḥkha* ( n. ) pain.
शत्रु ( शत्रु ) *śatru* an enemy.
सभा ( सभा ) *sabhā* an assembly.
कर्त्तृ ( करनेवाला ) *karttṛ* a doer.
शिष्य ( शिष्य ) *śiṣya* a disciple.
शृगाल ( सियार ) *śṛgāla* a jackal.
कुल ( परिवार ) *kula* ( n. ) a family.
वन [ पु० ] ( वन ) *vana* ( n. ) a wood.
मातृ ( माता ) *mātṛ* a mother.
पर्व्वत ( पहाड़ ) *parvvata* a mountain.
मध्य ( बीच ) *madhya* the midst.
हिंसा ( चोट ) *hiṁsā* injury
पत्र [ नपुं० ] ( पत्र ) *patra* ( n. ) a leaf.
पति ( स्वामी ) *pati* a master.
धातृ ( रचना करने वाला ) *dhātṛ* a creator.

पान्थ ( पथिक ) *pāntha* a traveller.
ब्राह्मण ( ब्राह्मण ) *brāhmaṇa* a Brahman.
तीर [ नपुं० ] ( तट ) *tīra* ( n. ) a shore.
नर ( पुरुष ) *nara* a man.
पुत्र ( बेटा ) *putra* a son.
धन [ नपुं० ] ( सम्पत्ति ) *dhana* ( n. ) wealth.
मृग ( हिरण ) *mṛga* a deer.
अन्न [ नपुं० ] ( अनाज ) *anna* ( n. ) food.
हरि ( विष्णु ) *hari* Vishnu.
क्रोध ( क्रोध ) *krodha* anger.
बाण ( तीर ) *bāṇa* an arrow.
चक्र [ नपुं० ] पहिया *cakra* ( n. ) a wheel.
मस्तक ( सिर ) *mastaka* ( n. ) the head.
प्रभु ( स्वामी ) *prabhu* lord.
शक्ति ( बल ) *śakti* power.
सर्प ( साँप ) *sarpa* a snake.
भक्त ( पूजक ) *bhakta* a devotee.
दुहितृ ( पुत्री ) *duhitṛ*
समुद्र ( समुद्र ) *samudra* the ocean.
पुस्तक [ नपुं० ] ( पुस्तक ) *pustaka* ( n. ) a book
कन्या ( लड़की ) *kanyā* a girl.
व्याघ्र ( बाघ ) *vyāghra* a tiger.
दातृ ( देनेवाला ) *dātṛ* a giver.
हस्त ( हाथ ) *hasta* the hand.
राम ( राम ) *rāma* Rama.
शास्त्र [ नपुं० ] शास्त्र *śāstra* ( n. ) a scripture.
भूमि ( पृथ्वी ) *bhūmi* the ground.
कपि ( बन्दर ) *kapi* a monkey.

हुत [ नपुं० ] ( यज्ञ ) *huta* ( n. ) a sacrifice.
पुष्प [ नपुं० ] ( फूल ) ( n. ) a flower.
कवि ( कवि ) *kavi* a poet.
ग्राम ( गाँव ) *grāma* a village.
क्रिया ( कार्य ) *kriyā* action.
रुचि ( पसन्द ) *ruci* relish.
पातक [ नपुं० ] ( पाप ) *pātaka* ( n. ) sin.
विद्या ( ज्ञान ) *vidyā* knowledge.
मूषिक ( चूहा ) *mūṣika* a mouse.
चौर ( चोर ) *caura* a thief.
बाल ( बालक ) *bāla* a boy.
मालिक ( माली ) *mālika* a gardener.
आराम ( उपवन ) *ārāma* a garden.
तारा ( नक्षत्र ) *tārā* a star.

## *Lesson 2.* पाठ २

9. Some final consonants, in the formation of the Nominative case, are changed thus :—

च् *c* or श् *ś* becomes———क् *k*. न् *n* is dropped, and preceding vowel ( if the word is not neuter ) is lengthened. र् *r* is changed to *visarga*, and the vowel is lengthened.

कर्त्ताकारक बनाने में कुछ अन्तिम व्यञ्जनों को इस प्रकार परिवर्तित कर दिया जाता है :—

च् या श्—क् हो जाता है। न् का लोप हो जाता है और उसके पहले आने वाले स्वर को ( यदि शब्द नपुंसकलिङ्ग में न हो तो ) दीर्घ

कर दिया जाता है। र् को विसर्ग कर दिया जाता है और स्वर को दीर्घ कर दिया जाता है।

10. An aspirated letter is changed to the corresponding unaspirated letter.

महाप्राण वर्ण को उसके समरूप अमहाप्राण वर्ण में बदल दिया जाता है।

11. Some final consonants undergo no change.
अन्त में आने वाले कुछ व्यञ्जनों में कोई परिवर्तन नहीं होता।

### *Exercise 2.* अभ्यास २

12. Write down the Nominative case of each of the following words in Devanāgarī and English characters.

निम्नलिखित शब्दों के कर्त्ता कारक के रूप लिखो :—

### VOCABULARY 2. शब्दावली २

वाच् ( वाणी ) *vāc* a word.
राजन् ( राजा ) *rājan* a king.
हस्तिन् ( हाथी ) *hastin* an elephant.
गिर् ( शब्द ) *gir* a word.
जगत् ( संसार ) *jagat* the world.
दिश् ( दिशा ) *diś* a side, direction.
आत्मन् ( आत्मा ) *ātman* soul.
विद्युत् ( बिजली ) *vidyut* lightning.
नामन् [ नपुं० ] ( नाम ) *nāman* ( n. ) a name.
चित्रलिख् ( चित्रकार ) *citralikh* a painter.

## *Lesson 3.* पाठ ३

13. A Sanskrit verb, as it stands in the dictionary, appears in the form called the *root*.

संस्कृत क्रिया जिस रूप में शब्दकोश में होती है उसे 'धातु' रूप में कहते हैं।

14. To make the 3d person singular of the present tense, the syllable ति *ti* is subjoined to the root. Thus, the example, from the root अस् *as*, 'to be' is formed अस्ति *asti* 'he is'.

वर्तमान काल के प्रथमपुरुष एकवचन का रूप बनाने के लिए धातु में 'ति' अक्षर जोड़ जाता है। इस प्रकार उदाहरणार्थ 'अस्' होना अर्थ की धातु से 'अस्ति' ( वह है ) रूप होगा।

15. When such a termination as *ti* ( N0. 14 ) is subjoined, the root generally requires to undergo some change. According to the nature of this change, roots are divided into *ten classes* or *conjugations*.

जब 'ति' ( नियम १४ ) जैसा कोई प्रत्यय जोड़ा जाता है तो सामान्यतः धातु में कुछ परिवर्तन आवश्यक हो जाता है। इस परिवर्तन के स्वरूप के अनुसार धातुओं को दस वर्गों या गणों में बाँटा गया है।

16. Roots of the 1st conjugation interpose the short vowel अ *a* between the final and such a termination as *ti* (N0. 14), and change a final simple vowel* in the root into its corresponding *improper diphthong*.

प्रथम गण की धातुओं में अन्तिम वर्ण और 'ति' ( नियम १४ ) जैसे प्रत्यय के बीच ह्रस्व 'अ' जोड़ा जाता है और धातु के अन्म में

* Or a short vowel when a consonant follows.

आने वाले सरल स्वर * को उसके समान संयुक्त स्वर में बदल दिया जाता है।

17. The *improper diphthongs*, or *guṇa* substitutes for the vowels are the following :—

स्वरों के लिये संयुक्त स्वर या गुण के आदेश ये हैं :—

of इ *i* or ई *ī* the *guṇa* substitute is ए *e*.
— उ *u* or ऊ *ū* — — ओ *o*.
— ऋ *ṛ* or ॠ *ṝ* — — अर् *ar*.

इ या ई का गुण आदेश ए होता है।
—उ या ऊ „ „ „ ओ „ „
—ऋ या ॠ „ „ „ अर् „ „

18. The improper diphthong ए is changed to अय् *ay*, and ओ *o* to अव् *av* when a vowel follows.

जब बाद में कोई स्वर आता है तो संयुक्त स्वर 'ए' को 'अय्' तथा 'ओ' को 'अव्' हो जाता है।

### *Exercise 3.* अभ्यास ३

19. Write down the 3rd person singular present tense of each of the following verbs of the 1st conjugation, both in Devanāgarī and English letters, with the meaning in English.

इन प्रथम गण की धातुओं में प्रत्येक के वर्तमान काल में प्रथम पुरुष ( थर्ड परसन ) एकवचन के रूप अर्थसहित लिखो :—

### VOCABULARY 3. शब्दावली ३

भू ( होना ) *bhū* to become.

अट् ( घूमना ) *aṭ* to rove.

---

* अथवा जब बाद में व्यञ्जन आवे तो ह्रस्व स्वर।

अर्ह् ( योग्य होना ) *arh* to be fit.
क्षि ( नष्ट होना ) *kṣi* to decay.
चर् ( चलना ) *car* to go.
वद् ( बोलना ) *vad* to speak.
वस् ( रहना ) *vas* to dwell.
वह् ( ढोना ) *vah* to carry.
शुच् ( शोककरना ) *śuc* to sorrow for.
श्रि ( सेवा करना ) *śri* to serve.
जि ( जीतना ) *ji* to conquer
तृ ( पार करना ) *tṛ* to cross over.
त्यज् ( छोड़ना ) *tyaj* to abandon.
दह् ( जलाना ) *dah* to burn.
द्रु ( चूना ) *dru* to ooze.
पच् ( पकाना ) *pac* to cook.
पत् ( गिरना ) *pat* to fall.
फल् ( फलना ) *phal* to bear fruit.
बुध् ( जानना ) *budh* to know.
सृ ( जाना ) *sṛ* to go.
सृप् ( सरकना ) *sṛp* to creep.
स्मृ ( याद करना ) *smṛ* to remember.
हस् ( हँसना ) *has* to laugh.
हृ ( लेना ) *hṛ* to take.
खन् ( खोदना ) *khan* to dig.
व्रज् ( जाना ) *vraj* to go.
जल्प् ( बड़बड़ाना ) *jalp* to prate.
चल् ( चलना ) *cal* to move.
भ्रम् ( घूमना ) *bhram* to wander.

*Example.* The root of भू *bhū*, by No. 16, becomes भो *bho*; and the vowel अ is to be interposed between this and the termination ति *ti* ( No. 14 )—so that we have *bho* + *a* + *ti*;—and then the *o* being changed to *av* by No 18—we have भवति *bhavati* 'he becomes.'

उदाहरण 'भू' धातु को नियम १६ द्वारा 'भो' होगा और इसके तथा 'ति' प्रत्यय ( नियम १४ ) के बीच 'अ' स्वर रखा जायगा—इससे भो + अ + ति बनेगा—तब नियम १८ द्वारा 'ओ' को 'अव्' में बदल देने पर—'भवति' रूप होगा, जिसका अर्थ हो 'वह होता है'।

## *Lesson 4.* पाठ ४

20. When one Sanskrit word immediately follows another, some change often takes place in the two letters thus brought together.

जब संस्कृत का एक शब्द दूसरे शब्द के तत्काल बाद आता है तो इस प्रकार एक साथ मिलने वाले दो वर्णों में प्रायः कुछ परिवर्तन होता है।

21. If the former of two words placed next to each other ends in अः *aḥ*, and the other begins with a *soft** *consonant* the अः *aḥ* is changed to ओ *o*. For example, देवः *devaḥ*, the nominative singular ( No. 8 ) of देव *deva* 'a god', is placed before वदति *vadati*, the 3d person singular present tense ( No. 19 ) of वद् *vad* 'to speak'—the two are written thus—देवो वदति *devo vadati* 'the god speaks'.

---

* The *soft* consonants are *ga, gha; ja, jha, ḍa; ḍha; da, dha; ba, bha;* the nasals, the semivowels, and *ha.*

यदि एक साथ रखे गये दो शब्दों में पहले शब्द के अन्त में 'अः' आता है और दूसरा शब्द किसी मृदु * व्यञ्जन से प्रारम्भ होता है तो 'अः' को 'ओ' में बदल दिया जाता है। उदाहरण के लिए 'देव' अर्थात् देवता शब्द का कर्त्ता का एकवचन (नियम ८) का रूप 'देवः' 'वद्' बोलना धातु के वर्तमान काल के प्रथम पुरुष (अन्य पुरुष) एकवचन के रूप 'वदति' के पहले आता है तो इन दोनों को इस प्रकार लिखा जाता है—'देवो वदति' देवता बोलता है।

## *Exercise 4.* **अभ्यास ४**

22. Write the following phrases in Sanskrit, both in Devanāgarī and English letters, taking the words from Vocabularies 1 and 3, and paying attention to the rule—No 21.

The crane wanders. The Brāhmaṇ cooks. The god laughs. The jackal dwells. The quality becomes. The horse carries. The traveller knows. The tree falls. The man prates. The leaf decays. The daughter abandons. The father crosses over. The mouse digs. The water oozes. The mother speaks. The girl serves.

शब्दावली १ और ३ से शब्द लेकर तथा नियम २१ का ध्यान रखते हुए इन वाक्यों को संस्कृत में लिखो :—

बगुला घूमता है। ब्राह्मण पकाता है। देव हँसता है। सियार रहता है। गुण होता है। घोड़ा ढोता है। राही जानता है। पेड़ गिरता है। पुरुष बड़बड़ाता है। पत्ता नष्ट होता है। पुत्री छोड़ती है। पिता पार करता है। चूहा खोदता है। पानी चूता है। माता बोलती है। लड़की सेवा करती है।

* मृदु व्यञ्जन हैं ग, घ; ज, झ; ड, ढ; द, ध; ब, भ; अनुनासिक, अन्तःस्थ वर्ण और ह।

23. Write down the meaning, in English, of the following phrases :—

निम्नलिखित वाक्यों का अर्थ लिखो :—

रामो जयति। शृगालो हरति। रावणो व्रजति। पुत्रः स्मरति। वृक्षः फलति। देवो वदति। नरोवदति। नरो बोधति। पत्रं चलति। ब्राह्मणो भ्रमति। मृगो वसति। पान्थो जल्पति। माता हसति।

## *Lesson* 5. पाठ ५

24. If the former of two words placed next to each other ends in *visarga*, and the other begins with any hard* *consonant* ( except a guttural, a labial, or a sibilant —before which the termination may remain unchanged— ) the *visarga* is changed to a *sibilant*. For example, when the word तरति *tarati* comes afetr the word ब्राह्मणः *brāhmaṇaḥ*, the two are written thus— ब्राह्मणस्तरति *brāhmaṇas-tarati* 'the Brāhman crosses over.'

यदि एक साथ रखे गये दो शब्दों में पहले शब्द के अन्त में विसर्ग आता है और दूसरा शब्द किसी कठोर† व्यञ्जन से ( कण्ठ्य, ओष्ठ्य या उष्म को छोड़कर—जिसके पहले आने वाला अन्तिम अक्षर अपरिवर्तित भी रह सकता है ) प्रारम्भ होता हो, तो विसर्ग को उष्म वर्ण में बदल देते हैं। उदाहरण के लिए जब 'तरति' शब्द 'ब्राह्मणः' शब्द के बाद आता है तो इन दोनों को इस प्रकार लिखते हैं— 'ब्राह्मणस्तरति' अर्थात् ब्राह्मण पार करता है'।

---

* The *hard* consonants are *ka, kha*; *ca, cha; ṭa, ṭha; ta, tha*; *pa, pha*; and the sibilants.

† कठोर व्यञ्जन हैं :—क, ख; च, छ; ट, ठ; त, थ; प, फ; तथा उष्म वर्ण। 'श' तालव्य उष्म वर्ण है, 'ष' मूर्धन्य तथा 'स' दन्त्य ॥

25. A sibilant † must be of the same class as the consonant with which it coalesces—that is to say, श् *ś* is the sibilant when a *palatal*, such as च *ca*, follows; and ष् *ṣ* when a *cerebral* such as ट *ṭa*, follows.

ऊष्मवर्ण* उसी वर्ग का होना चाहिए जिस वर्ग का उसके साथ संयुक्त होने वाला व्यञ्जन—तात्पर्य यह है कि जब कोई तालव्य वर्ण यथा 'च' बाद में आवे तो 'श्' ऊष्म वर्ण और जब कोई मूर्धन्य वर्ण यथा ट बाद में आवे तो ष् ऊष्म वर्ण होता है।

## *Exrcise 5.* अभ्यास ५

26—Write down, in Sanskrit, the following phrases taking the words from Vocabularies I and 3.

The devotee crosses over. The tree moves. The Brāhmaṇ abandons. The jackal creeps. The son remembers.

शब्दावली १ और ३ से शब्द लेकर निम्नलिखित वाक्यों को संस्कृत में लिखो :—

भक्त पार करता है। पेड़ चलता है। ब्राह्मण छोड़ता है। सियार सरकता है। पुत्र याद करता है।

27—Write down the meaning, in English, of the following phrases :—

निम्नलिखित वाक्यों का अर्थ लिखो :—

मृगः सरति। शृगालश्चरति। रामः स्मरति। पुत्रः पचति। अश्वः पतति। रावणस्त्यजति। पान्थश्चरति। नरः श्रयति। वृक्षः क्षयति।

* श is the palatal sibilant, ष the cerebral, and स the dental. श तालव्य है, ष मूर्धन्य और स दन्त्य।

## *Lesson 6.* पाठ ६

28 The 3d person singular 2d future ends in स्यति *syati* or इष्यति *iṣyati.* Thus the verb भू *bhū,* which makes भवति in the present, makes भविष्यति *bhaviṣyati* 'he will become.'

दूसरे भविष्यत् काल के प्रथम पुरुष (अन्य पुरुष) के रूप के अन्त में 'स्यति' या 'इष्यति' आता है। इस प्रकार 'भू' क्रिया से जिसका वर्तमान में 'भवति' रूप होता है, 'भविष्यति' (वह होगा) रूप बनता है।

## *Exercise 6.* अभ्यास ६

29. Write the following phrases in Sanskrit :—

The horse will fall. The Brāhmaṇ will speak. The son will wander. The tree will bear fruit. The man will remember. The jackal will take. The Brāhmaṇ will know. Rāma will laugh. The horse will go. Rāvaṇa will cross over. Rāma will conquer.

निम्नलिखित वाक्यों को संस्कृत में लिखो :—

घोड़ा गिरेगा। ब्राह्मण बोलेगा। पुत्र घूमेगा। पेड़ फलेगा। पुरुष याद करेगा। सियार लेगा। ब्राह्मण जानेगा। राम हँसेगा। घोड़ा जायगा। रावण पार करेगा। राम जीतेगा।

30. When the future is formed by स्यति *syati* ( No. 28 ) some change often takes place in the final of the verb. The following list may be committed to memory :—

जब 'स्यति' जोड़कर (नियम २८) भविष्यत् काल का रूप बनाया जाता है तो क्रिया के अन्तिम अक्षर में प्रायः कुछ परिवर्तन होता है। नीचे दी गई सूची याद की जा सकती है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| त्यक्ष्यति | *tyakṣyati* | 'he will abandon.' | वह छोड़ेगा |
| धक्ष्यति | *dhakṣyati* | 'he will burn.' | वह जलायेगा |
| द्रोष्यति | *droṣyati* | 'it will ooze.' | यह चूएगा |
| पक्ष्यति | *pakṣyati* | 'he will cook.' | वह पकायेगा |
| जेष्यति | *jeṣyati* | 'he will conquer.' | वह जीतेगा |
| वत्स्यति | *vatsyati* | 'he will dwell.' | वह रहेगा |

### *Exercise 7.* अभ्यास ७

31. Write down, in English, the meaning of the following phrases :—

निम्नलिखित वाक्यों का अर्थ लिखो :—

जलं द्रोष्यति। नरः पक्ष्यति। व्याघ्रो जेष्यति। नरो वत्स्यति। चोरस्त्यक्ष्यति। ब्राह्मणो भ्रमिष्यति। देवः स्मरिष्यति। काको हरिष्यति। पिता बोधिष्यति।

### *Lession 7.* पाठ ७

32. The 2d case is that in which a noun appears when it is the *object* of a transitive verb. The case is called the *Objective*, or more commonly, the *Accusative* case.

दूसरा कारक वह होता है जिसमें संज्ञा शब्द किसी सकर्मक क्रिया के कर्म के रूप में होता है। इस कारक को कर्म कारक कहते हैं।

33. A transitive verb is one which gives no *complete* meaning, till some person or thing is mentioned, *to whom or to which* the action was done.

Rāma killed—( killed whom ? ) Rāvaṇa.

सकर्मक क्रिया वह होती है जो उस समय तक कोई पूरा अर्थ नहीं देती जब तक किसी ऐसे व्यक्ति या वस्तु का उल्लेख नहीं होता जिसके प्रति कार्य किया गया होता है।

राम ने ( किसको मारा ? ) रावण को मारा।

34. The following are the accusative singular endings of nouns that end in a vowel :—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| अ | *a* | becomes | अं | *aṁ*. |
| आ | *ā* | —— | आं | *āṁ* |
| इ | *i* | —— | इं | *iṁ* |
| ई | *ī* | —— | ईं | *īṁ* |
| उ | *u* | —— | उं | *uṁ* |

ऋ *ṛ*-(in some words) अरं *araṁ*, (in others) आरं *āraṁ*.

निम्नलिखित स्वरान्त संज्ञाओं के कर्मकारक, एकवचन के रूप में लगने वाले प्रत्यय हैं :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| अ | — | अं | हो जाता है। |
| आ | — | आं | ,, ,, ,, |
| इ | — | इं | ,, ,, ,, |
| ई | — | ईं | ,, ,, ,, |
| उ | — | उं | ,, ,, ,, |

ऋ ( कुछ शब्दों में ) अरं और (कुछ शब्दों में) आरं हो जाता है।

35. The *anusvāra*, when followed by a vowel, takes the form of म् *m*. When followed by a consonant of the five classes, the guttural, &c., it optionally takes the form as well as the sound of the nasal belonging to the same class. Otherwise it remains unchanged. Thus अन्नं वहति *annaṁ vahati* 'he carries the food'—अन्नम्प-

चति *annam pacati* 'he cooks the food'—अन्नन्त्यजति *annan tyajati* 'he abandons the food.'

जब अनुस्वार के बाद कोई स्वर आता है तो अनुस्वार को 'म्' हो जाता है। जब उसके बाद कण्ठ्य आदि पाँच वर्गों का कोई व्यञ्जन आता है तो विकल्प से यह रूप होता है और यह उस वर्ग का अनुनासिक वर्ण हो जाता है; अन्यथा अपरिवर्तित बना रहता है। इस प्रकार 'अन्नं वहति' वह अन्न ले जाता है 'अन्नम्पचति' वह अन्न पकाता है—'अन्नन्त्यजति' वह अन्न छोड़ता है।

Observe that the accusative is generally placed before the verb, as in the examples just given.

ध्यान दो कि सामान्यतः कर्म क्रिया के पहले रखा जाता है जैसा कि अभी दिये गये उदाहरणों में।

### *Exercise 8.* अभ्यास ८

36. Write down, in English, the meaning of the follwing phrases :—

निम्नलिखित वाक्यों का अर्थ लिखो :—

अन्नम्पचति नरः। गृहन्त्यजति पुत्रः। शास्त्रं स्मरति ब्राह्मणः। पुत्रो बोधति पितरम्। सभान्त्यजति रावणः। शत्रुं जयति रामः। मातरं स्मरति नरः। हरिं स्मरिष्यति ब्राह्मणः।

### *Exercise 9.* अभ्यास ९

37. Put into Sanskrit the following phrases :—

The father knows ( his ) son. The Brāhmaṇ will remember the scripture. Rama will abandon the house. The car carries the man. The son will cook the food. The devotee will know the god. The crane will cross

the water. The mouse will dig the ground. The son will serve the father

निम्नलिखित वाक्यों को संस्कृत में लिखो :—

पिता ( अपने ) पुत्र को जानता है। ब्राह्मण शास्त्र को याद करेगा। राम घर छोड़ेगा। रथ पुरुष को ढोता है। पुत्र अन्न पकाएगा। भक्त देव को जानेगा। बगुला जल को पार करेगा। चूहा धरती को खोदेगा। पुत्र पिता की सेवा करेगा।

## *Lesson 8.* पाठ ८

38. Some useful verbs of the lst conjugation form the present and some of the other tenses irregularly. The following roots, with their 3d person singular present, may be committed to memory :—

प्रथम गण की कुछ उपयोगी क्रियाओं के वर्तमान काल तथा कुछ दूसरे कालों में भी अनियमित रूप बनते हैं। निम्नलिखित धातुओं को, उनके वर्तमान काल प्रथम पुरुष ( अन्य पुरुष ) एकवचन के रूप के साथ याद किया जा सकता है :—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| क्रम् | *kram* | makes | क्रामति | *krāmati* | 'he walks.' | वह चलता है |
| गम् | *gam* | — | गच्छति | *gacchati* | 'he goes.' | वह जाता है |
| गुप् | *gup* | — | गोपायति | *gopāyati* | 'he protects.' | वह रक्षा करता है |
| घ्रा | *ghrā* | — | जिघ्रति | *jighrati* | 'he smells.' | वह सूँघता है |
| जीव् | *jīv* | — | जीवति | *jīvati* | 'he lives.' | वह जीता है |
| दा | *dā* | — | यच्छति | *yacchati* | 'he gives.' | वह देता है |
| दृश् | *dṛś* | — | पश्यति | *paśyati* | 'he sees.' | वह देखता है |
| पा | *pā* | — | पिबति | *pibati* | 'he drinks.' | वह पीता है |
| स्था | *sthā* | — | तिष्ठति | *tiṣṭhati* | 'he stands.' | वह खड़ा होता है |
| श्रु | *śru* | — | शृणोति | *śṛṇoti* | 'he hears.' | वह सुनता है |

39. When the 3d person singular ends in अति *ati*, the 3d person plural ends in अन्ति *anti*. Thus भवन्ति *bhavanti* 'they become.'

जब प्रथम पुरुष एकवचन के अन्त में 'अति' आता है तो प्रथम पुरुष बहुवचन के अन्त में 'अन्ति' आता है—'भवन्ति' वे होते हैं।

40. The *negative* is न *na* 'not' :—as न भवति *na bhavati* 'he does not become;' न भवन्ति *na bhavanti* 'they do not become.'

निषेधवाचक शब्द 'न' ( नहीं ) है :—यथा, 'न भवति' वह नहीं होता है; 'न भवन्ति' वे नहीं होते हैं।

41. *Interrogatives* are किम् *kim* 'what'?—कुत्र *kutra* 'where'?—कदा *kadā* 'when'?—कुत: *kutaḥ* 'whence'?—किमर्थम् 'why'?—कथम् 'how'?—&c. Examples: किं वदति *kim vadati* 'what does he say'?—कुत्र वसति *kutra vasati* 'where does he dwell'? किमर्थम्पितरम्पुत्रो न स्मरति *kimartham pitaram putro na smarati* 'why does the son not remember the father'?

प्रश्नवाचक शब्द हैं 'किम्'—क्या ? 'कुत्र' कहाँ ? 'कदा'—कब ? 'कुतः'—कहाँ से ? 'किमर्थम्'—क्यों ? 'कथम्'—कैसे ? इत्यादि। उदाहरण :—किं वदति—वह क्या कहता है ? कुत्र वसति—वह कहाँ रहता है ?। किमर्थम्पितरम्पुत्रो न स्मरति—पुत्र पिता को क्यों नहीं याद करता है ?।

42. Verbs signifying *'to go to'* require the accusative of the place gone to, Ex. काशीं गच्छति *kāśīm gacchati* 'he goes to Kāśī ( Banares ).'

किसी स्थान को जाना अर्थ देने वाली क्रियायों के साथ जिस स्थान को जाया जाता है उस में कर्मकारक होता है। उदाहरण :—'काशीं गच्छति' काशी ( वाराणसी ) जाता है।

## *Exercise 10.* अभ्यास १०

43. The son smells the flower. They go to Kāśī. The crow does not see the jackal. Rāma walks to the mountain. Why does the father not protect the son? The Brāhmaṇ drinks water. He gives the food. The devotee remebers the scripture.

पुत्र फूल सूँघता है। वे काशी जाते हैं। कौआ सियार को नहीं देखता है। राम पर्वत को जाते हैं। पिता पुत्र की रक्षा क्यों नहीं करता है? ब्राह्मण पानी पीता है। वह अन्न देता है। भक्त शास्त्र का स्मरण करता है।

## *Lesson 9.* पाठ ५

44. The *Nominative plural* is frequently formed by changing the termination as follows :—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| अ *a* or आ *ā* ( masculine or feminine ) becomes | | | | आः *āḥ*. |
| अ *a* ( neuter ) | | | —— | आनि *āni* |
| इ *i* | —— | —— | —— | अयः *ayaḥ* |
| उ *u* | —— | —— | —— | अवः *avaḥ*. |
| ऋ *ṛ* | —— | —— | अरः *araḥ* or | आरः *āraḥ*. |

कर्त्ताकारक बहुवचन का रूप प्रायः इस प्रकार अन्तिम वर्ण को परिवर्तन करके बनाया जाता है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| अ या आ ( पुल्लिङ्ग या स्त्रीलिङ्ग ) | | | आः होता है। |
| अ ( नपुंसक ) | | | आनि ,, ,, |
| इ | — | — | अयः ,, ,, |
| उ | — | — | अवः ,, ,, |
| ऋ | — | — | 'अरः' या 'आरः' होता है। |

45. When a soft consonant, or a vowel, comes after आः *āḥ*, the *visarga* is dropped. Ex. नराः *narāḥ* 'men' :—नरा वसन्ति *narā vasanti* 'men dwell' नरा अर्हन्ति *narā arhanti* 'the men are fit.'

जब कोई मृदु व्यञ्जन, या कोई स्वर 'आः' के बाद आता है तो विसर्ग का लोप हो जाता है। उदाहरण 'नराः' अर्थात् पुरुष—नरा वसन्ति 'पुरुष रहते हैं' नरा अर्हन्ति 'पुरुष योग्य हैं'।

## *Exercise 11.* अभ्यास ११

49. The mice creep. The thieves take the food. The men laugh. The Brāhmaṇs will prate. The jackals drink water. When will the sons cook food ? The fathers do not see the flower. The men go to the shore. The Brāhmaṇs will not cross the sea. The flowers fall. What do the men say ?

चूहे रेंगते हैं। चोर अन्न लेते हैं। पुरुष हँसते हैं। ब्राह्मण बड़बड़ाते हैं। सियार पानी पीते हैं। पुत्र अन्न कब पकायेंगे ? पिता फूल नहीं देखते हैं। पुरुष समुद्रतट को जाते हैं। ब्राह्मण समुद्र को नहीं पार करेंगे। फूल गिरते हैं। पुरुष क्या कहते हैं।

किमर्थं नरा न वदन्ति। वृक्षाः पतिष्यन्ति। अन्नं पुत्राः पच्यन्ति। काकाः कुत्र गच्छन्ति। कन्या तीरं गच्छति। कवयो वदिष्यन्ति। पितरस्तीरं गच्छन्ति। वृक्षाः क्षयन्ति।

## *Lesson 10.* पाठ १०

47. The *Accusative plural* is frequently formed by changing the termination as follows :—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अ *a* | becomes | आन् *ān* | इ *i* | becomes | ईन् *īn* |
| उ *u* | —— | ऊन् *ūn* | ऋ *ṛ* | —— | ॠन् *ṝn*. |

कर्मकारक बहुवचन का रूप प्रायः, अन्तिम अक्षर को इस प्रकार परिवर्तित कर बनता है :—

अ — आन् हो जाता है। इ — ईन् हो जाता है।
उ — ऊन् ,, ,, ,,। ऋ — ॠन् ,, ,, ,,।

Ex. देवान् स्मरति *devān smarati* 'he remembers the gods' वह देवताओं को याद करता है। शत्रून् पश्यति *śatrūn paśyati* 'he sees the enemies.' वह शत्रुओं को देखता है।

Obs. A neuter word is always the same in the accusative as in the nominative.

ध्यानार्ह—नपुंसक लिङ्ग शब्द का कर्मकारक में सदैव वही रूप रहता है जो कर्त्ताकारक में होता है।

48. When a soft consonant or a vowel follows, then इः *iḥ* becomes इर् *ir;* and, in like manner, ईः *īḥ* becomes ईर् *īr ;* उः *uḥ* becomes उर् *ur*; एः *eḥ* becomes एर् *er;* ऐः *aiḥ* becomes ऐर् *air;* ओः *oḥ* becomes ओर् *or*; and औः *auḥ* becomes और् *aur*. Ex. कविर्वदति *kavir vadati* 'the poet says.'

जब कोई मृदु व्यञ्जन या स्वर बाद में आता है तो 'इः' को इर्' तथा इसी प्रकार 'ईः' को 'ईर्' 'उः' को 'उर्'; 'ऊः' को 'ऊर्' 'एः' को 'एर्'; 'ऐः' को 'ऐर्'; 'ओः' को 'ओर्' तथा 'औः' को 'और्' हो जाता है। उदाहरण—कविर्वदति—कवि कहता है।

## *Exercise 12.* अभ्यास १२

49. The crows see the jackals. The jackals do not see the crows. Rāma sees (his) enemies. The sons protect ( their ) fathers. Why do the sons not protect ( their ) fathers? Rāma protects the monkeys. The

